( ख )

१९१७ ई० में जब मैं काशी आया, उस समय मैं बिल्कुल ही अपरिचित था। अगस्त्यकुण्डके एक गृहस्थके नाम एक सज्जनका एक पत्र लाया था, उसीके सहारे एक अपरिचित घरमें चला गया। मकान-मालिक महानुभाव उपस्थित नहीं थे, उनकी कन्याने मुझे तीसरे तल्लेका एक कमरा दिखा दिया। मैं अत्यन्त संकोचके साथ कपड़े-लत्ते रखकर, एक चटाईके ऊपर लेटे-लेटे बाबा विश्वनाथ और माँ अन्नपूर्णाका चिन्तन करने लगा, एवं अत्यन्त पवित्र भावसे उनके चरणोंमें प्रार्थना करने लगा। यही मेरा प्रथम काशी-दर्शन था। काशीके माहात्म्यसे मेरा हृदय पूर्ण था। परन्तु तिसपर भी पराधीन मन यह सोच रहा था कि यदि वस्तुतः परमेश्वर पूर्णरूपसे केवल यहीं रहते हैं तो जगत्के अन्यान्य प्रान्तोंके लोग किसप्रकार उन्हें प्राप्त करेंगे ? मैं इसी विचारमें मग्न था, उसी समय देखता हूँ कि एक स्त्री गोदमें एक शिशुको लिये हुए नीचेसे सीढ़ियोंद्वारा मेरे पास आकर खड़ी हो गयी और बोली—'बाबा! तुम जो सोच रहे हो वही ठीक है। परमेश्वर सर्वत्र विद्यमान है, भक्तोंने उनको भिन्न-भिन्न स्थानोंमें प्रकट कर दिया है।' उसी समय एक दूसरी स्त्री उसी सीढ़ीसे आकर मुझसे कहने लगी—'स्नान करके भोजनके लिये आइये।' पहली स्त्री अब नहीं ठहरी, मेरे देखते-देखते ही वह सीढ़ीसे उतर गयी। दूसरी स्त्रीसे मैंने पूछा—'क्या आपने गोदमें बच्चेको लिये एक स्त्रीको अभी जाते देखा है ?' उसने कहा—'नहीं, मैंने तो नहीं देखा; हमारे घरमें तो बच्चेको गोदमें लिये कोई भी स्त्री नहीं आयी।' मैं आश्चर्यान्वित होकर मन-ही-मन सोचने लगा कि 'वह पूर्ण ब्रह्ममयी माँ ही आयी थीं, क्योंकि उनकी गोदमें मैंने जिस शिशुको देखा, वह मेरे ही अनुरूप बालक जान पड़ता था, अर्थात् शिशुरूपमें मानो मैं ही था।'

ऐसे मनुष्य कम हैं जिनके जीवनमें ईश्वरके सम्बन्धमें इसप्रकारकी छोटी-छोटी घटनाएँ न होती हों; इन सब विभूतियोंमें कोई रहस्य न होता तो लोगोंके मनमें ईश्वरके प्रति विश्वास होना अस्वाभाविक हो जाता।

हमारे जीवनके कुछ स्तर हैं। वे स्तर स्थूल, सूक्ष्म, कारण एवं महाकारणद्वारा आवृत हैं। इनमें महाकारण पूर्णावस्था है, कारण बीजावस्था है, सूक्ष्म स्थूलकी छायाके समान अवस्था है और स्थूल घटावस्था अथवा पिण्डावस्था है। स्वर-वर्णोंके बिना जिसप्रकार व्यञ्जनका उच्चारण नहीं होता, इसी प्रकार यह परिदृश्यमान जगत् स्थूल, सूक्ष्म, कारण और महाकारणके बिना नहीं चल सकता; इन्हींके द्वारा जगत् आवृत है। अतएव हमारा जीवन भी स्थूल, सूक्ष्म, कारण और महाकारणके भीतर छिपा हुआ है। सूक्ष्म अर्थात् द्वितीय स्तरसे यह समस्त स्तर प्रत्यक्ष देखे जा सकते हैं। बगलके चित्रसे यह विषय समझमें आ सकता है।

इस चित्रमें स्थूल, सूक्ष्म, कारण और महाकारणके सम्बन्धमें वर्णन है। हमारे इस दृश्यमान जगत्के पीछे सूक्ष्म जगत् है, हम स्थूल जगत्में जो कुछ करते हैं, वही कर्मके फलरूपमें सूक्ष्म जगत्में जमा होता है। जिसप्रकार स्थूल देहके कर्मोंके फल सूक्ष्म देहमें जन्मान्तरके लिये अणुरूपमें स्थित रहते हैं, उसी प्रकार सूक्ष्म जगत् स्थूल जगत्के अणुरूपमें सदा विराजमान है। यदि कोई अल्पकालके लिये भी स्थूल जगत्से अलग होकर देखनेकी शक्ति प्राप्त कर लें तो उन्हें उस समय सूक्ष्म जगत्की अभिज्ञता और उसका आभास मिल सकता है। सूक्ष्म जगत् न तो गाढ़ अन्धकारमय है और न गाढ़ प्रकाशमय। चित्रमें जिसप्रकार रंग दीख पड़ता है, वह उसी प्रकारका है। उसका रंग कभी परिवर्तित नहीं होता। पृथ्वीको परिवेष्टित किये हुए सन्ध्याकालीन मेघके समान उसका रंग होता है। वृष्टिके बाद जिसप्रकार आकाशमें इन्द्रधनुष पृथ्वीको परिवेष्टित करता है उसी प्रकार सूक्ष्म जगत् स्थूल जगत्को परिवेष्टित किये हुए है। सूक्ष्म जगत्से स्थूल जगत् अन्धकाराच्छन्न दीख पड़ता है। किन्तु प्रकृतिके नियमानुसार जब कोई जीव स्थूल जगत्के समीपवर्ती होता है तब अन्धकार और प्रकाश मिले हुए दीख पड़ते हैं। यह इन्द्रधनुषके समान परिवेष्टनके भीतरके ओरकी अवस्था है। सूक्ष्म जगत्में सूर्यका प्रकाश नहीं है। पृथ्वीमें आकर प्रवेश करनेसे सूर्यका प्रकाश मिलता है, तथा सूर्यके दर्शन होते हैं। आकाशमें हम जो ग्रह-नक्षत्रोंमें प्रकाश देखते हैं वह परस्पर एकके प्रकाशसे दूसरेमें फैला हुआ प्रकाशमात्र है। प्रथम अर्थात् आदिमप्रकाश कहाँसे आता है, इस बातको कोई नहीं बतला सकता। इसी प्रकार सूक्ष्म-जगत्का प्रकाश कहाँसे आता है, यह भी नहीं कहा जा

महाकारण
या
महाशान्ति
कारण
भवनदी
अहंकारवारि
सूक्ष्मजगत्
स्थूलजगत्
के लिये इस मार्ग से कारणमें अवतीर्ण होते हैं
स्थूल और सूक्ष्म में गमनागमन का मार्ग

जगत् चतुष्टय

सकता। सूक्ष्म जगत्के ऊपर जो भव-नदी और अहङ्कार-रूप परीक्षा-क्षेत्र इत्यादि चित्रमें दिखाये गये हैं वे साधन-जगत्के विषय हैं; अर्थात् स्थूल जगत्के नाना विषयोंमें नैतिक जीवनकी परीक्षा देते-देते जब हमें यथार्थ ज्ञान होगा, तब हम सूक्ष्म जगत्को लाँघकर कारण जगत्के समीपवर्ती होंगे। वृक्षका कारण जैसे बीज है, सृष्टिका कारण भी वैसे ही कारण-जगत् है। वहाँ (कारण-जगत्में) सभी वस्तुओंकी मूर्तियाँ अंकित हैं। पृथ्वीसे शुद्ध सत्ताको लेकर कारण-जगत्में पहुँचना होता है। जहाँ पहुँचनेपर स्थूलमें और सूक्ष्ममें भटकनेका कारण समझमें आ जाता है। किन्तु बीचमें भव-नदी परीक्षा-क्षेत्र है और अहङ्काररूपी जल है जो चित्रमें दिखाया गया है, उसे एक प्रकारसे बीजमें जल, प्रकाश तथा हवा देनेके समान समझना होगा। क्योंकि जल, प्रकाश और हवाके न पानेपर बीज अंकुरित और प्रस्फुटित नहीं होता। भव-नदीसे परीक्षा देकर पार होनेके समय भी 'मैं' रूप अहङ्कारका त्याग करना पड़ता है। सूक्ष्म जगत्के पीछे एवं कारण-जगत्के मध्यवर्ती स्थानमें एक प्रकारका कम्पन है, वह देखनेमें समुद्रकी लहरोंके समान है। इसीलिये बोल-चालकी भाषामें उसे भव-नदी कहते हैं। उसीमें मनुष्यको महाराजा हरिश्चन्द्रके समान अपने पुण्यका चिन्तन करते-करते अहङ्कार आकर रोक देता है। भव-नदी-परीक्षा-क्षेत्रमें अहङ्काररूप जलकी लहरें सहज ही पार होने नहीं देतीं।

यह कारण-जगत् क्या है? सृष्टिकर्ताकी इच्छाका जहाँ विकास और स्फूर्ति देखी जाती है, उसे ही कारण-जगत् कहते हैं। वह प्रायः स्थिर है, उसमें चाञ्चल्य सामान्य ही होता है। वहाँ अनेक साधु-महात्मा वास करते हैं। योगसाधकगण योगके द्वारा, कर्मयोगी कर्म-योगद्वारा, ज्ञानी ज्ञानयोगके द्वारा, एवं भक्तजन भक्तिके द्वारा वहीं जाकर स्थिर हो सकते हैं। ये समस्त साधु-महात्मागण स्थूल जगत्के मङ्गलके लिये समय-समयपर पृथ्वीमें आते रहते हैं। सूक्ष्म जगत् और भव-नदी उनको रोक नहीं सकती। वह जहाँसे आते हैं, काम शेष होनेपर फिर सीधे वहीं लौट जाते हैं।

महाकारण अथवा महाशक्ति चैतन्यकी पूर्ण अवस्था है। गम्भीर वस्तु नीलवर्ण प्रतीत हुआ करती है, इससे इसका भी वर्ण नील है। वह महाशक्ति सम्पूर्ण वस्तुओंको लेकर धीर-स्थिर-भावसे द्रष्टाके रूपमें स्थित है। वही पूर्ण अवस्था है। मनुष्य इस अवस्थामें पहुँचनेपर ही सर्वथा पूर्ण हो जाता है। तब द्वैतभाव नहीं रह जाता, अर्थात् वह 'मैं' हो जाता है।

ईश्वरकी पूर्णताकी उपलब्धि करनेके लिये हम समस्त स्थूल, सूक्ष्म और कारणके भीतरसे होकर महाकारण अथवा पूर्ण ईश्वर-तत्त्वमें पहुँचना होता है।

(ग)

जब उस नितान्त बाल्यावस्थामें भगवद्दर्शनके लिये व्याकुल होकर मैंने संन्यास-जीवन बितानेका सङ्कल्प किया था, उस समय एक दिन हुगली जिलेके त्रिवेणीके तटपर जो घटना घटी थी, उसको किस भाषामें व्यक्त करूँ, यह समझमें नहीं आता। संन्यास शब्दका यदि कोई अर्थ है, और गीताके—

'सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।'

—वाक्यमें यदि कोई सत्यता है, तो उस समय मुझको वही सत्यता प्राप्त हुई थी। मेरी उस समयकी अवस्था वस्तुतः ही अव्यक्त है। दो दिन और दो रात वहाँ गङ्गा-जल पीकर और भूँजा खाकर बिताये। मैं सर्वथा निराश्रय और अपरिचित था। एक अपरिचित मनुष्य मेरे साथ थे, पर वह भी एक दिन रहकर ही चले गये थे, अतएव मैं अकेला था। तीसरे दिन रात्रिके शेष कालमें क्षुधाकी ज्वाला और मनके संतापमें लेटे-लेटे मैं विचार कर रहा था और प्रभात होनेकी बाट देख रहा था, इसी समय एक स्त्रीने आकर मेरा नाम लेकर पुकारा। पुकार सुनते ही मैंने आँख खोलकर देखा, सचमुच एक लाल रंगकी साड़ी पहने एक स्त्री खड़ी हैं, उनके हाथमें एक रकाबी है जो सोनेकी मालूम पड़ती थी। उनके शरीरसे निकलती हुई ज्योतिने उस स्थानको प्रकाशमय कर दिया था। दूसरी बार उनकी ओर आँख खोलकर देखनेकी मुझमें शक्ति नहीं रही, मैं आँखें मूँदे हुए ही उनके साथ बातें करने लगा। आँखें मुँदी रहनेपर भी मानो मेरे भीतरसे होकर प्रकाश आँखोंके द्वारा बाहर निकल रहा था, इसलिये मैंने दोनों हाथोंसे आँखोंको ढँक लिया था। वे मुझको पुकार-कर बोलीं 'क्या गङ्गा-स्नान नहीं करोगे? अबेर हो रही है।' मैंने हाथकी आड़से जरा-जरा आँख खोलकर देखा कि वह एक थालीमें फूल तोड़ रही हैं। मैं जहाँ था, वहाँ एक ताड़के वृक्षके चारों ओर नाना प्रकारके फूलोंके पौधे

पितामह आदिको भी न मानना चाहिये, क्योंकि पिता आदिके माननेमें भी शब्द-प्रमाण ही है। इसी प्रकार ईश्वरकी सिद्धिमें भी वेद, श्रुति, स्मृति, पुराण आदि अनेक शास्त्र प्रमाण हैं।

जिस वस्तुका प्रश्न होता है, उसका सामान्य ज्ञान होता है जैसे उत्तराखण्डके गौरी-फलको कोई नहीं जानता इसलिये तद्विषयक प्रश्न ही कोई नहीं करता। वैसे ही नास्तिकोंको भी ईश्वरका सामान्य ज्ञान है, इसलिये उनके कथनसे ही ईश्वरकी सिद्धि होती है। आस्तिकोंको तो विशेषरूपसे ईश्वरका ज्ञान अर्थात् ईश्वर-साक्षात्कार होता है। राम, कृष्ण, विष्णु, शिव आदि अवतार ईश्वरके विशेष रूप हैं और सच्चिदानन्द ईश्वरका सामान्य रूप है। आस्तिकोंको ईश्वरके सामान्य और विशेष दोनों रूपोंका साक्षात्कार होता है।

लक्षण और प्रमाणसे ही वस्तुकी सिद्धि होती है केवल कथनमात्रसे नहीं, इसलिये अब ईश्वरके कुछ लक्षणोंका कथन किया जाता है।

'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' यह ईश्वरका स्वरूप-लक्षण है। 'जगत्कर्तृत्वे सति जगदुपादानत्वम्' और 'जन्माद्यस्य यतः' (ब्रह्मसूत्र १।१।२) यह उसका तटस्थ लक्षण है। 'अन्तर्याम्यधिदैवादिषु तद्धर्मव्यपदेशात्' (ब्रह्मसूत्र १।२।१८) जितने अधिदैव आदि पदार्थ हैं उन सबका अन्तर्यामी अर्थात् नियन्ता है। यह बात श्रुति भी कहती है। सबका नियन्तापना यह परमात्माका ही धर्म है, पृथ्वी आदि अभिमानी देवताओंका धर्म नहीं है। वह युक्ति सिद्ध भी है क्योंकि 'फलमत उपपत्तेः' (ब्रह्मसूत्र ३।२।३८) 'इस ईश्वरसे ही सम्पूर्ण फलकी प्राप्ति होनेसे' वह सबका अध्यक्ष है और सृष्टि, स्थिति, संहार करनेवाला भी वही है।

जिस ईश्वरको न जाननेसे सब अनर्थोंकी प्राप्ति होती है और जिसको जाननेसे मोक्षकी प्राप्ति होती है, वही ईश्वर सर्व प्रकारके जिज्ञासु अधिकारियोंको जिज्ञासितव्य है। जैसे मृत्तिकाके ज्ञानसे मृत्तिकाके सम्पूर्ण पदार्थोंका ज्ञान हो जाता है, सुवर्णके ज्ञानसे सुवर्णके सम्पूर्ण आभूषणोंका ज्ञान हो जाता है, लोहेके ज्ञानसे लोहेके सम्पूर्ण पदार्थोंका ज्ञान हो जाता है इसी प्रकार एक ईश्वरके ज्ञानसे सम्पूर्ण जगत्‌के पदार्थोंका ज्ञान हो जाता है। अब ईश्वरको केवल कर्ता ही न मानोगे तो उपर्युक्त दृष्टान्तोंका विरोध होगा। और यदि ईश्वरको केवल उपादान-कारण ही मानोगे तो प्रतिज्ञाके वचनोंका विरोध होगा*। जिस एकके श्रवणसे सबका श्रवण हो जाता है, जिस एकके ज्ञानसे सबका ज्ञान हो जाता है, जिस एकके मननसे सबका मनन हो जाता है। यह सब प्रतिज्ञा-वचन हैं।

यदि ईश्वरको सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् नहीं मानोगे तो सर्व-सृष्टिका कर्ता ईश्वर नहीं होगा, क्योंकि जिसके प्रति उपादान-कारणका अपरोक्ष ज्ञान हो और जिसमें इच्छा एवं यत्न हो, वही कर्त्ता कहलाता है। मायाके तमोगुण-युक्त होनेसे ईश्वर जगत्‌का उपादान-कारण है और रजोगुण-युक्त होनेसे ईश्वर जगत्‌का स्रष्टा है और सत्त्वगुणयुक्त हुआ वही सर्वज्ञ है।

ब्रह्म (ईश्वर) प्रपञ्चका उपादान है। जो उपादान होता है वह कार्यमें अनुगत होता है; जैसे घटका मृत्तिका उपादान-कारण है, वह घटमें अनुगत है, इसी प्रकार ईश्वर सब प्रपञ्चका उपादान-कारण है। इसलिये वह सबमें अनुगत है जैसे 'घटः सन् पटः सन्' घट है, पट है, यह सत्ताकी प्रतीति होती है, इसी प्रकार 'घट प्रतीत होता है,' 'पट प्रतीत होता है,' यह चेतनताकी प्रतीति है और 'घट प्रिय है पट प्रिय है' यह आनन्दकी प्रतीति है। ये सब ईश्वरके सच्चिदानन्दस्वरूपका ही बोध कराते हैं। ईश्वर ही सब पदार्थोंमें पूर्ण होकर व्यापकरूपसे प्रतीत हो रहा है, जैसे घटमें नेत्रोंसे मृत्तिकाकी ही प्रतीति होती है, घट मानना मिथ्या है, इसी प्रकार सब जगह सच्चिदानन्दघन परमात्माकी ही प्रतीति होती है। नाम-रूपात्मक जगत् वास्तवमें परमात्मासे भिन्न कुछ भी नहीं है, यह बात छान्दोग्य-उपनिषद्‌में श्वेतकेतुके प्रति उद्दालक-ऋषिने बहुत विस्तारके साथ वर्णन की है।

यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ईश्वरका स्थूल शरीर है और सम्पूर्ण समष्टि सूक्ष्म शरीर ईश्वरका सूक्ष्म शरीर है, एवं माया उसका कारण-शरीर है। ईश्वरके इन तीनों शरीरोंके अन्तर्गत

---

* 'येनाश्रुतꣳ श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातमिति×××॥' यथा सोम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृण्मयं विज्ञातꣳ स्याद्वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम् ॥ यथा सोम्यैकेन लोहमणिना सर्वं लोहमयं विज्ञातꣳ स्याद्वाचारम्भणं विकारो नामधेयं लोहमित्येव सत्यम् ॥ (छान्दोग्य० ६।१।३, ४, ५)

'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्'

(छान्दोग्य० ६।२।१)

ही सम्पूर्ण व्यष्टि-शरीर एवं सम्पूर्ण प्रपञ्च है। जैसे खेतमें अलग-अलग क्यारे होते हैं और वह खेत सब क्यारोंमें अनुगत है; इसी प्रकार सब व्यष्टि शरीरोंमें ईश्वर अनुगत है। अब ईश्वरको न मानोगे तो अपनेको तथा इस जगत्को भी नहीं मानना चाहिये, क्योंकि यह सब ईश्वर करके ही व्याप्त है। ईश्वरके निषेधसे सबका निषेध होगा। अपना शरीर तथा जगत् प्रत्यक्ष प्रतीत होता है इसलिये उसका अभाव नास्तिकको भी इष्ट नहीं है, इस न्यायसे भी ईश्वरकी सिद्धि होती है। यदि कोई यह कहे कि जो प्रतीत होता है वही हुआ करता है, जो प्रतीत नहीं होता वह होता ही नहीं, उसके उत्तरमें ये आठ दृष्टान्त दिये जाते हैं।

'दूर, समीप, इन्द्रियको हान। मन चञ्चल, सूक्ष्म, विवधान।
तिरोधान, सजाती-सङ्ग। अष्ट हेत धारो चित अङ्ग॥'

(१) दूर—जैसे पक्षी उड़ता हुआ आकाशमें दूर चला जाता है तब प्रतीत नहीं होता, परन्तु ऐसा नहीं कहा जाता कि पक्षी नहीं है।

(२) समीप—जैसे नेत्रोंमें अञ्जन अत्यन्त समीप है किन्तु अपनेको प्रतीत नहीं होता तो भी अञ्जन नहीं है यह नहीं कह सकते।

(३) इन्द्रियको हान—अन्धा रूपको नहीं देखता है तो भी रूपका अभाव नहीं कहा जाता, क्योंकि नेत्रवाले रूपको देखते हैं।

(४) मन चञ्चल—मनके चञ्चल होनेसे पदार्थ प्रतीत नहीं होते तो भी पदार्थोंका अभाव नहीं कहा जाता, क्योंकि पदार्थ हैं।

(५) सूक्ष्म—सूक्ष्म परमाणु प्रतीत नहीं होते तो भी उनका अभाव नहीं कहा जाता क्योंकि परमाणु हैं।

(६) विवधान—जैसे राजमहलमें परदेके अन्दर रानी बैठी हुई प्रतीत नहीं होती, तो भी रानीका अभाव नहीं कहा जाता।

(७) तिरोधान—तारे दिनमें नहीं दीखते तो भी उनका अभाव नहीं कहा जाता क्योंकि सूर्यके प्रकाशसे वे नहीं दीखते।

(८) सजाती-सङ्ग—वर्षाका जल जो तालाब या नदीमें मिल जाता है जिससे उसकी अलग प्रतीति नहीं होती किन्तु यह नहीं कहा जाता कि वृष्टिका जल उसमें नहीं है।

इन सबको अन्य लोगोंके न देख सकनेपर भी योगी पुरुष इन्हें देखता है।

इसी प्रकार विचाररूपी नेत्रोंसे रहित जो अनीश्वरवादी हैं, वे ईश्वरको नहीं मानते तो भी ईश्वरका अभाव नहीं हो सकता, क्योंकि जो विचारवान् आस्तिक पुरुष हैं, वे ईश्वरको अपने आत्मरूपसे सर्वत्र देखते हैं।

गुरु-ग्रन्थ साहबमें भी ईश्वर-सिद्धिके लिये अनेक प्रमाण स्थल-स्थलपर दिये गये हैं, उनमेंसे कुछ दिग्दर्शन-मात्र नीचे लिखे जाते हैं।

'यह जो दीसे अम्बर तारे, किन ओ चीते चीतन हारे।'

यह जो आकाशमें तारे लगे हैं वह किस चितेरेने चित्रित किये हैं, इस रीतिसे इनके कर्ता ईश्वरकी सिद्धि होती है।

'तू कर्ता सच्चार मैंढा साँई।'

हे परमात्मन्! तू सर्व जगत्का कर्ता है और सच्चा है अर्थात् आप्तवक्ता है और मेरा स्वामी है। प्रारम्भमें मंगलाचरण करते हुए गुरु नानक साहब कहते हैं—

'एक ॐ सतनाम कर्ता पुरुष निर्भउ, निर्वैर।
अकालमूरत अजूनि सैभं गुरुप्रसाद जप॥'

अर्थ—एक अद्वितीय ब्रह्म जो परमात्मा है वही हमारा उपास्य है, वह कैसा परमात्मा है कि वह ओम्स्वरूप है। अब उसका स्वरूप-लक्षण तथा तटस्थ-लक्षण कहते हैं। सतनाम अर्थात् सत् हो स्वरूप जिसका ऐसा कहनेसे उसके स्वरूप-लक्षणका बोध हुआ और कर्तासे तटस्थ-लक्षण कहा, अर्थात् नाममात्र जो जगत् है उसका वह कर्ता है। यदि कहो कर्ता प्रधान होगा तो इसका उत्तर यह है कि 'नहीं', पूर्ण होनेसे पुरुष ही कर्ता है, उसीको उपादान-कारण भी कहते हैं। फिर वह कैसा है कि जिसको किसीका भय नहीं है और किसीसे वैर नहीं है। जिसका कालसे रहित स्वरूप है, जो मृत्युका भी मृत्यु है। वह अजूनि यानी कारणसे रहित है। जिसका कोई कारण नहीं है और वह सबका कारण है। सैभं अर्थात् प्रकाशस्वरूप है। 'गुरुप्रसाद' यानी गुरुकृपासे ही प्राप्त होता है।

गुरु गोविन्दसिंहजी कहते हैं—

'श्रीअसकेत जगतके ईसा' शोभायमान सबबारका

चिह्न है जिसकी ध्वजामें, ऐसा सर्व जगत्‌का नियन्ता ईश्वर है ।

*गुरु गोविन्दसिंहका तवप्रसाद सवैया—*

'दीननकी प्रतिपाल करे नित, सन्त उबार गनीमन गारै ।
पक्षि पशू नग नाग नराधिप, सर्व समै सबको प्रतिपारै ॥
पोषत है जलमें थलमें, पलमें कलके नहीं कर्म बिचारै ।
दीनदयाल दयानिधि दोषन देखत हैं पर देत न हारे ॥'

मूल श्लोक सुखमनी सोलवाँ—गुरु नानक साहब कहते हैं—

'आदि सच जुगादि सच है भी सच, नानक होसी भी सच ।'

*सृष्टिकी उत्पत्तिसे प्रथम वह परमात्मा सत् था ।*

'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयं ब्रह्म'
(छान्दोग्य० ६ । २ । १)

सत्ययुग आदिके पूर्व इच्छा-कालमें वह परमात्मा सत् हुआ । 'तदैक्षत बहु स्याम् प्रजायेय' वह परमात्मा वर्तमान-कालमें भी सत् है और गुरु नानकजी कहते हैं वह भविष्यमें भी सत् ही रहेगा । इसी मूल-श्लोककी व्याख्यामें लिखते हैं—

'चरण सत सत परसनहार, पूजा सत सत सेवदार ।
दरशन सत सत पेखनहार, नाम सत सत ध्यावनहार ॥
आप सत सत्त सब धारी, आपे गुण आपे गुणकारी ।
शब्द सत सत प्रबकता, सुरत सत्त सत्त जस सुनता ॥
बूझनहारको सत सब होय, नानक सत्त सत्त प्रभु सोय ।

इसप्रकार जाननेवालेको सर्वत्र सत् परमात्मा ही प्रतीत होता है, क्योंकि भूत, भविष्यत् और वर्तमान इन तीनों कालोंमें वह सत् है । और भी कहा है—

आद पूर्ण मध पूर्ण अन्त पूर्ण परमेश्वर है ।
सिमरन्त सन्त सर्वत रमणं, नानक अघ नासन जगदीश्वर है ॥

× × × ×

एक कृष्णं सर्व देवा, देव देवात आत्मा, आत्मा वासुदेवस्य ।
जे को जाणे भ्यो । नानक ताका दास है सोइ निरञ्जन देव ॥

× × × ×

वासुदेव सर्वत्रमें ऊन न कतहु ठाय ।
अन्दर बाहिर सदा संग, नानक काहे दुराय ॥

नानकजी कहते हैं कि जो सबमें निवास करता है अथवा जिसमें सब निवास करते हैं वह वासुदेव सर्वत्र है । किसी जगह भी उसकी कमी नहीं है । क्योंकि वह अन्दर बाहर सदा संग रहनेवाला है । हे नास्तिको ! ऐसे परमात्माको तुम क्यों छिपाते हो ? वह परमात्मा तुम्हारे छिपानेपर छिप नहीं सकता । जैसे उल्लू सूर्यका अभाव कथन करता है परन्तु उल्लूके कहनेमात्रसे सूर्यका अभाव नहीं हो सकता । सूर्य तो अपना अभाव करनेवाले उल्लूको भी अपना प्रकाश ही देता है, इसी प्रकार सर्व-प्रकाशक ईश्वरका नास्तिक लोग अभाव करते हैं, यह उनकी भूल है, क्योंकि नास्तिकोंकी सिद्धि भी ईश्वरसे ही होती है । इसलिये ईश्वरको सदा मानना चाहिये ।

जल थल मही अल पूर्या, स्वामी सिरजनहार ।
अनेक भाँति होय पसर्‌या नानक एकंकार ॥

जल, मरुभूमि, पृथ्वी, आकाशादि पञ्चभूतोंमें वह परमात्मा पूर्ण हो रहा है, वह परमात्मा सबका नियन्ता है और वह नाना रूपोंमे संसाररूप होकर विस्तृत हो रहा है, उसका ॐकार नाम है इसलिये ईश्वरसे भिन्न कोई वस्तु नहीं है ।

वासुदेवः सर्वमिति । ··· (गीता ७ । १९)
सर्वं खल्विदं ब्रह्म । ··· (उपनिषद्)

४-जिस ईश्वरकी कृपासे हम आपलोगोंमेंसे निकलकर इस वेषमें आये और आपलोग हमलोगोंको नमस्कार करते हैं तथा आपके परिचित लोग आपको भक्त जानकर नमस्कार करते हैं, यह सब ईश्वरकी ही दया है और ईश्वरमें विश्वास बढ़ानेवाली ही बातें हैं ।

## घटनाएँ

(क) एक सन्त कई वर्ष पहले मुझे मिले थे, उन्होंने अपने जीवनकी एक घटना मुझे सुनायी थी, जिससे ईश्वरकी सत्ता और उसकी दयामें विश्वास विशेष बढ़ता है ।

वह सन्त बद्रीनारायणके दर्शनार्थ गया था, वहाँसे लौटते समय रास्तेमें उसको दस्त बहुत लगने लगे, जिससे वह बहुत निर्बल हो गया; तब वह एक गुफामें बेहोश होकर पड़ गया । इसके बाद एक पुरुष उसके पास आकर बोला कि 'महात्माजी ! यह दवा खाइये और इसका पथ्य हम भेज देंगे ।' तदुपरान्त दो घण्टे बाद दही और भात लेकर वही पुरुष आया और उस महात्माको देकर चला गया । इसी प्रकार तीन दिनोंतक वह पुरुष ठीक

समयपर आकर दवाई तथा पथ्य उस महात्माको बराबर देता रहा। जब महात्माके शरीरमें कुछ शक्तिका सञ्चार हुआ तब वे एक दिन गुफासे बाहर निकले तो उनको अपने चारों ओर बर्फ-ही-बर्फ दिखायी दी। कहीं कोई मनुष्य या पशु-पक्षी आदि वस्तु नजर न आयी। तब तो उनको बड़ा आश्चर्य हुआ कि 'यह आदमी कौन है और मेरे लिये खानेको कहाँसे लाता है?' इसके बाद जब वह पुरुष खानेके लिये सामान लेकर आया, तब उससे महात्माने पूछा कि 'आप कौन हैं? कहाँसे आते हैं? कहाँ रहते हैं?' इसके उत्तरमें उस पुरुषने कहा कि 'आप खा लीजिये, इन प्रश्नोंसे क्या प्रयोजन है?' तब महात्माने बड़े आग्रहसे कहा कि 'आप अपना हाल बता देंगे तभी खायँगे, नहीं तो नहीं खायँगे।' इसके बाद वह पुरुष उस महात्माको उसी जगह चतुर्भुज विष्णु भगवान्‌के रूपमें दीखने लगा और बोला कि 'मैं भगवान् हूँ' तब वह महात्मा बोला कि 'तो आप यहाँ साक्षात्‌रूपसे सेवा करते हैं पर अन्य जगह आप साक्षात्‌रूपसे सेवा क्यों नहीं करते?' तब भगवान् बोले कि 'जहाँ कोई नहीं होता, वहाँ हम साक्षात्‌रूपसे सेवा करते हैं और जिस जगह अन्य कोई होते हैं वहाँ हम अपने भक्तोंके द्वारा सेवा कराते हैं।' इससे यही सिद्ध हुआ कि ईश्वर ही सबका योगक्षेम करता है—

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥
(गीता ९।२२)

(ख) रियासत पटियालामें अमरगढ़ नामक एक कस्बा है। उसमें एक ब्राह्मण रहता था, जिसकी टाँगें जुड़ी हुई थीं, इसलिये वह लकड़ीके खड़ाऊँके सहारेसे बैठा-बैठा ही चला करता था। उसने अपने मनमें विचार किया कि मैं श्रीजगन्नाथ भगवान्‌के दर्शन करूँ तो मेरा जीवन सार्थक हो जाय। पश्चात् उसने अपने घरवालोंसे कहा कि 'मुझे श्रीजगन्नाथजी जानेके लिये खर्च दे दो, क्योंकि मुझे वहाँ दर्शन करनेके लिये जाना है।' घरवालोंने कहा कि 'तुम दिनभरमें एक मीलसे अधिक तो जा नहीं सकते फिर इतनी दूर श्रीजगन्नाथधाम कैसे जाओगे?' उस समय रेलगाड़ी तो थी नहीं, इसलिये उसके सम्बन्धियोंने भी जानेकी राय नहीं दी। परन्तु उसने किसीकी बात नहीं सुनी। इसपर सब गाँववालोंने भी उसे जानेसे बहुत रोका परन्तु वह अपने दृढ़ संकल्पसे जरा भी न डिगा और जानेके लिये तैयार हो गया। तब उसके घरवालोंने उसको रास्तेके लिये कुछ खर्च दे दिया और वह अपना थोड़ा-सा सामान पीठपर बाँधकर प्रभुका स्मरण करके घरसे चल पड़ा। चलते-चलते थोड़ी दूर जानेके बाद वह थक गया और जंगलमें एक वृक्षके नीचे जाकर छायामें विश्राम करने लगा। इतनेहीमें उसी जगह एक पुरुषने आकर उससे पूछा कि 'तुम कौन हो और कहाँ जा रहे हो?' इसके उत्तरमें उसने कहा कि 'मैं ब्राह्मण हूँ और श्रीजगन्नाथ भगवान्‌के दर्शनके लिये जा रहा हूँ।' तब उस पुरुषने कहा कि 'ब्राह्मण-देवता! तुम वहाँतक कैसे जा सकोगे, तुममें चलनेकी शक्ति तो है ही नहीं, अच्छा हो, तुम यहींसे लौट जाओ।' इसप्रकार उस पुरुषने बहुत मने किया तब ब्राह्मण बोला कि 'मैंने तो अपना शरीर श्रीजगन्नाथजीके अर्पण कर दिया है, इसलिये बिना उनके दर्शन किये मैं लौट नहीं सकता।' इसपर उस पुरुषने कहा कि 'यदि श्रीजगन्नाथजीके दर्शन तुम्हें इसी जगह हो जायँ तब तो लौट जाओगे?' तब ब्राह्मण बोला कि 'हमको तो श्रीजगन्नाथजीके दर्शन करने हैं, कहीं-पर हो जायँ।' तदनन्तर उस ब्राह्मणको वही पुरुष भगवान् श्रीजगन्नाथजीके रूपमें दीखने लगा, ब्राह्मणने श्रद्धापूर्वक प्रणाम करके उनसे कहा कि 'हे नाथ! आपके दर्शन तो मुझे हो गये हैं, परन्तु मेरे गाँववाले इस बातको नहीं मानेंगे, इसलिये आप कोई चमत्कार दिखलाइये जिससे उनके मनमें सन्देह न रहे' तब भगवान्‌ने उसकी एँड़ीपर अपना चरण रखकर एक झटका देकर उसे सीधा, सुन्दर पुरुष बना दिया और स्वयं अन्तर्धान हो गये। तदनन्तर वह ब्राह्मण भगवत्प्रेममें प्लावित होकर उनकी अहैतुकी असीम दयाका तथा उनके माधुर्यरूपका चिन्तन करता हुआ अपने पैरोंसे चलकर घर पहुँचा और यह घटना सबसे कही, तब सब लोगोंने इस बातको मान लिया। इस घटनाको हुए करीब सत्तर-अस्सी वर्ष ही हुए होंगे। उस ब्राह्मणकी सन्तान उसी ग्राममें अभीतक मौजूद है। यह घटना भी ईश्वरकी सत्ता और उनकी विशेष दयाकी परिचायक है।

(ग) थोड़े ही वर्ष पहलेकी बहुत प्रसिद्ध वृन्दावनकी घटना है, श्रीनारायण स्वामीजी एक बड़े प्रसिद्ध भक्त हुए थे, जिनके बनाये हुए बहुत-से पद तथा दोहे आजकल बहुत

प्रचलित हैं। उन्हीं महात्माकी एक अमृतसरमें रहनेवाली कुबड़ी शिष्या थी, वह प्रायः प्रतिवर्ष श्रावणके झूलोंके समय वृन्दावन जाया करती और वहाँपर नारायण स्वामीकी मँढ़ीपर रास कराया करती थी। एक समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका स्वरूप बननेवालेसे रासके समयमें उस कुबड़ी माईने प्रार्थना की कि 'भगवन्! मथुरामें रहनेवाली कुबरीकी कूब तो भगवान्ने तत्काल दूर कर दी थी, आप भी भगवान् हैं, इसलिये मेरी कमर भी सीधी कर दीजिये।' इतनेमें जो भगवान्के रूप बने थे, उन्होंने आकर उस कुबड़ी माईके कमरमें एक लात मारी, जिससे तत्काल उसकी कमर सीधी हो गयी। यह थोड़े ही वर्षोंकी घटना है, जिसे बहुत लोग जानते हैं। हमें भी एक महात्माने यह बात उस कुबड़ी माईकी जबानी सुनी हुई सुनायी थी। सिद्धान्तसे भी यह कोई असम्भव या दुर्घट बात नहीं है। यह घटना भी ईश्वरकी सत्ता एवं उसकी विशेष दयाको प्रकट करती है—तात्पर्य यह कि जिसका ईश्वरकी सत्ता और उसकी दयापर पूर्ण विश्वास है उसको उससे लाभ भी पूर्ण होता है। अनेक भक्तोंकी जिन घटनाओंका वर्णन सुना जाता है वे सब ध्रुव सत्य हैं। इसलिये ईश्वरमें और उसकी दयामें पूर्ण विश्वास रखना चाहिये। इसमें किञ्चित्-मात्र भी संशय नहीं करना चाहिये, क्योंकि भगवान्ने गीतामें कहा है 'संशयात्मा विनश्यति' (४।४०) संशयवाला पुरुष विनाशको प्राप्त होता है।

(घ) सं० १९६०में हरिद्वारका कुम्भ था। यह हमारे आँखों-देखी बात है। रात्रिमें एक बेरीके वृक्षके नीचे हमलोग नेत्र मूँदे हुए ध्यानमें बैठे थे। उसी समय एक सिंह हमलोगोंके पास आ गया और गरजने लगा। हमने कभी सिंहकी गर्जना सुनी हुई नहीं थी, इसलिये हमें डर नहीं लगा और हमने अपने वस्त्रको हिलाकर थोड़ा शब्द किया, जिससे वह सिंह पीछे हट गया। इतनेमें वहाँ हल्ला होने लगा, तब किसी महात्माने आकर हमसे कहा कि 'अभी यहाँ सिंह आया था।' इसी प्रकार कई दफे सर्प हमारे शरीरपर चढ़ गये, चोर भी हमारे पास आये। उस समय हमारी सहायता करनेवाला कोई व्यक्ति हमारे पास नहीं था और जब हमने ईश्वरका ध्यान किया तब उसने हमारी रक्षा की। इसलिये ईश्वर सत्य है! सत्य है! सत्य है! ईश्वरपर अवश्य विश्वास करना चाहिये।

जब देवताओंको अपनी विजय देखकर अभिमान हुआ तब उनका मान भङ्ग करनेके लिये उमादेवीके रूपमें वहाँपर ईश्वर प्रकट हुए, यह कथा 'केन उपनिषत्' में विस्तारपूर्वक वर्णन की गयी है। प्रह्लादके लिये वे खम्भेमेंसे प्रकट हो गये, क्योंकि वे सब जगह व्याप्त हैं। द्रौपदी, गजेन्द्र, ध्रुव आदिकी कथाओंको पढ़ने, सुनने, मनन करनेसे उनकी सत्ता तथा दयामें विश्वास अधिक होता है। जिस समय, जिस जगह दृढ़ विश्वासपूर्वक उन्हें पुकारो उसी समय वहींपर वह प्रत्यक्ष प्रकट हो जाते हैं।

एक ब्राह्मण बड़ा गरीब था, उसके पास कुछ भी नहीं था, किन्तु उसके मनमें यह इच्छा हुई कि मैं किसी प्रकारसे राजाके दर्शन करूँ। इसी चिन्तामें वह दिन-रात दुखी रहा करता था। वह यह बात जानता था कि मुझ-जैसे कँगलेको राजाके पास कौन जाने देगा? एक दिन वह एक महात्माके पास जाकर उनसे बोला कि 'महाराज! मुझे राजाके दर्शन कैसे हों, मुझे इसी बातकी चिन्ता हर समय लगी रहती है।' तब उस महात्माने कहा कि 'भाई! राजाका मकान बन रहा है, उसमें जाकर कुछ भी मजूरी न लेकर राजाके दर्शनके लिये मन लगाकर खूब उत्साहपूर्वक काम करते रहो, ऐसा करते रहनेसे किसी दिन राजाके दर्शन भी हो जायँगे।' यह बात सुनकर वह पुरुष राजाके मकानमें प्रेमपूर्वक काम करने लगा, सन्ध्या-समय जब अन्य सब मजूरोंको मजदूरी दी गयी, तब उस ब्राह्मणको भी बुलाकर मजूरी देने लगे, तब वह बोला कि 'मैं तो कुछ भी नहीं लूँगा, क्योंकि मैं तो केवल महाराजाके लिये ही काम करता हूँ।' जब इसप्रकारसे काम करते हुए कई दिन बीत गये तो परम्परा करके यह बात राजाके पास पहुँची कि 'एक मजदूर कुछ भी मजूरी न लेकर केवल आपके लिये ही काम करता है।' इस बातको सुनकर राजा बोला कि उस मजूरको मेरे पास ले आओ, जब वह ब्राह्मण राजाके सामने गया, तब राजाने उससे पूछा कि 'तुम मुझसे क्या चाहते हो?' इसपर वह ब्राह्मण बोला कि 'हमको तो आपके दर्शनकी इच्छा थी, सो हो गये, अब कुछ भी इच्छा नहीं है।' राजाने उसको बहुत-से द्रव्यादि पदार्थ देने चाहे किन्तु उसने कुछ भी नहीं लिया, तब राजाने उसको अपने बराबरका अधिकार देकर अपने सदृश बना लिया।

दार्ष्टान्त इसप्रकार है कि जो लोग धन, मान, स्त्री,

पुत्रादि सांसारिक पदार्थोंकी कामना करके ईश्वरकी आराधना करते हैं वे तो राजाके मजदूरोंकी भाँति नियत किये हुए पैसे पानेके ही अधिकारी हैं। पर जो निष्काम भक्त केवल ईश्वरकी प्रसन्नताके लिये ही कर्म या उपासनादि करते हैं, परमेश्वर इस लोकमें ध्रुव, प्रह्लादकी भाँति उनके द्वन्द्वोंकी निवृत्ति करके अन्तमें उन्हें अपने धाम या मोक्ष-पदकी प्राप्ति करा देते हैं।

इसलिये उन ईश्वरकी शरण होकर निष्काम भावसे उनकी भक्ति करनी चाहिये। कलियुगमें यही सबसे सरल और सर्वश्रेष्ठ उपाय है।

जै प्राणी 'हौं' 'मैं' तजी, करता राम पिछान।
कह नानक वह मुक्त नर, एमन सच्ची जान॥

जिस व्यक्तिने अपने साढ़े तीन हाथके शरीरके अहंकारको त्याग दिया है और सबके कर्ता ईश्वरको तत्त्वसे जान लिया है, गुरु नानकजी कहते हैं 'अरे मन! वह मनुष्य मुक्तस्वरूप ही है यह बात सत्य समझ।'

एक राजा था, उसने अपने देशमें ढिंढोरा पिटवा दिया कि 'जो व्यक्ति दो घण्टेके अन्दर हमारे पास आ जायगा उसको हम अपना राज्य दे देंगे।' ऐसा कहलाकर उस राजाने अपने बैठनेकी जगहके बीचके रास्तेमें पाँचों ज्ञानेन्द्रियोंके विषय शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्धके उत्तम-से-उत्तम भोग्य पदार्थ अपने पास आनेवालोंको मुफ्तमें भोगनेके लिये रखवा दिये, जैसे अच्छे-अच्छे गायन गानेवाली सुन्दर अप्सराओंके सदृश युवती स्त्रियाँ तथा फोनोग्राफ, हारमोनियम, तम्बूरे, सितार, वीणा, मृदंग आदि अनेक वाद्य बजानेवाले प्रवीण लोग नाना प्रकारके गायनके साथ वाद्य बजाकर मनको मोहित करने लगे। मखमली गद्दोंकी शय्या एवं मनको लुभानेवाली इन्द्रकी अप्सराओंको भी अपने रूप-लावण्य और मन्द मुस्कानसे मात करनेवाली युवती स्त्रियाँ अपनी ओर आकर्षित कर रही थीं। अनेक प्रकारके नाटक, सिनेमा तथा नेत्रोंको मोहनेवाले सुन्दर-सुन्दर दृश्य पदार्थ रखवा दिये कि वे देखनेवालोंको दूर जाने ही नहीं देते। खानेके लिये मेवा, मिष्टान्न, फल आदि इतनी सामग्री एकत्रित कर दी गयी कि उनकी संख्या ही नहीं गिनी जाती तथा उनके रसास्वादन किये बिना ही मुँहमें पानी भर आता है। इसी प्रकार सुगन्धिके लिये अतर, फुलैल, एसेंस, पुष्प, बाग-बगीचे ऐसे रचे गये कि वहाँसे हटनेको चित्त ही नहीं चाहता। यह तो इन्द्रियोंके कुछ विषय हुए। अब मनको फँसानेके लिये भी नाना प्रकारकी सामग्री एकत्रित कर दी गयी। इन सब मनोमोहक सामग्रियोंके उपभोगका आनन्द बिना ही कुछ दिये मन चाहे जितना करनेकी खुली आज्ञा राजाने सबके लिये दे दी। साथ ही यह भी कह दिया गया कि दो घण्टे पूरे होनेपर सबको जबरदस्ती बाहर निकाल दिया जायगा।

हजारों-लाखोंकी संख्यामें लोग राजासे मिलनेके लिये वहाँ एकत्रित हो गये। पर सबने अपनी-अपनी रुचिके अनुसार अपना मन उन भोग्य वस्तुओंके उपभोगमें लगा दिया, अधिकांश तो उनमें इतने निमग्न हो गये कि राजाके पास जाना ही भूल गये। कुछ बुद्धिमान् थे, उन्होंने विचार किया कि अभी तो समय बहुत है, इन पदार्थोंका उपभोग कर लें, ठीक समयपर राजाके पास पहुँचकर राज्य ले लेंगे। ऐसा विचारकर वे भी उन भोग्य सामग्रियोंमें ही लिप्त हो गये। उनमेंसे किसी एक अति बुद्धिमान् व्यक्तिने ऐसा विचार किया कि यह सब सामग्री तो राजाकी है और राजाके पास जानेसे जब हम स्वयं राज्यके मालिक ही हो जायँगे फिर यह सब सामग्री आप ही हमारी हो जायगी, तब मनचाहा इनका उपभोग कर लेंगे. ऐसा विचार करके वह व्यक्ति किसी भी ओर जरा भी न ताक सीधा तेजीसे चलकर राजाके पास पहुँच गया। राजासे भेंट होते ही राजाने अपनी पूर्वप्रतिज्ञाके अनुसार उसको राज्य देकर स्वयं वनकी राह ली।

दार्ष्टान्त इसप्रकार समझना चाहिये कि ईश्वररूपी राजाने मनुष्योंके लिये सम्पूर्ण भोग्य पदार्थ रचकर उनको आज्ञा कर दी कि जो जीव मनुष्य-शरीरको प्राप्त करके इन सब पदार्थोंसे मोह हटाकर केवल मेरे परायण हो जायगा उसे मैं अपने परमधामका मालिक बना दूँगा या उसे परमपद यानी मोक्षपदकी प्राप्ति करा दूँगा। परम दयालु ईश्वरकी ऐसी आज्ञा होनेपर भी मायामरीचिकामें मोहित रहनेवाले अधिकांश जीव मायिक पदार्थोंके उपभोगमें ही अपना जीवन नष्ट कर देते हैं, कुछ समझदार लोग ऐसा विचार करते हैं कि अन्त समयमें ईश्वरमें प्रेम करके संसारी पदार्थोंसे मोह हटा लेंगे किन्तु जैसे दो घण्टेकी

अवधिके समाप्त होते ही उन लोगोंको धक्के देकर निकाल दिया गया, इसी प्रकार श्वासोंकी अवधि पूरी होते ही इन जीवोंको कालदेव जबरदस्ती यहाँसे ले जाकर उनके अपने-अपने कर्मानुसार चौरासी लक्ष योनियोंके चक्करमें भ्रमण करायँगे। नचिकेताके सदृश कोई विरला ही वैराग्यवान् पुरुष ब्रह्मलोकपर्यन्तके सम्पूर्ण भोग्य-पदार्थोंको नाशवान् समझकर उनमें दोषदृष्टि करके ईश्वरके भजन-ध्यानके परायण हो जायगा तो उसको इसी जन्ममें ईश्वरका साक्षात्कार होकर परमपदकी प्राप्ति हो जायगी।

हरिः ॐ तत्सत्

## (२३) स्वामीजी श्रीकृष्णानन्दजी 'कैलासाश्रम'

एको देवः सर्वभूतेषु गूढः
सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।
कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः
साक्षी चेताः केवलो निर्गुणश्च॥

अर्थात् 'एक ही देवता सब भूतोंके भीतर है, वह सर्वव्यापी है, सब भूतोंका अन्तरात्मा है, कर्मोंका अध्यक्ष है, सब भूतोंका अधिवास है, साक्षी है, चेतन है, अद्वैत है और निर्गुण है।'

मूर्खसे लेकर बड़े-बड़े विद्वानतक, बड़े-बूढ़े, स्त्री-पुरुष सभी दिन-रात इस मायात्मक भौतिक प्रपञ्चकी विचित्रता-का अनुभव करते हैं। सबको प्रत्यक्ष दीखनेवाले इस अपूर्व व्यावहारिक संसारको कोई भी अस्वीकार नहीं कर सकता। देहात्मवादी नास्तिकसे लेकर परम आस्तिक अद्वितीय ब्रह्मवादी वेदान्तीतक सभीने अपनी-अपनी प्रक्रियाके अनुसार इस कार्यरूपी जगत्‌की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय-का निरूपण किया है, तथा कार्य-कारण-पूर्वक ही हुआ करता है, इस लौकिक न्यायके अनुसार उन्होंने जगत्‌रूप कार्यके कारणका निरूपण करनेकी भी चेष्टा की है।

'भूतानीति च तद्विदः।'
'यज्ञा इति च तद्विदः।'
'पञ्चविंशक इत्येके षड्विंश इति चापरे।'
विभूतिं प्रसवं त्वन्ये मन्यन्ते सृष्टिचिन्तकाः।
स्वप्नमायास्वरूपेति सृष्टिरन्यैर्विकल्पिता॥
इच्छामात्रं प्रभोः सृष्टिरिति सृष्टौ विनिश्चिता।
कालात्प्रसूतिं भूतानां मन्यन्ते कालचिन्तकाः॥
भोगार्थं सृष्टिरित्यन्ये क्रीडार्थमिति चापरे।
देवस्यैष स्वभावोऽयमाप्तकामस्य का स्पृहा॥

अर्थात् 'भूतवादी जगत्‌का मूलकारण पञ्चभूतोंको ही बतलाते हैं। याज्ञिक लोग यज्ञको कारण बतलाते हैं। कोई पचीस तत्त्वोंको, कोई छब्बीस तत्त्वोंको कारण मानते हैं। कोई कहते हैं कि यह जगत् स्वप्नके समान अथवा माया-स्वरूप है। दूसरे कहते हैं भगवान्‌की इच्छामात्रसे जगत्‌की सृष्टि हो जाती है। कालवादी कहते हैं कि कालसे पञ्चभूतों-की सृष्टि होती है। दूसरे कहते हैं कि सृष्टि भोगके लिये है और तीसरे कहते हैं कि यह जगत् भगवान्‌की लीला है। कुछ लोग कहते हैं कि ईश्वर आप्तकाम हैं, उनको इच्छा नहीं होती, सृष्टि करना उनका स्वभावमात्र है।'

इसप्रकार विभिन्न मतवादी अपने-अपने मतानुसार सृष्टिके कारणकी कल्पना करते हैं। यह सृष्टि चाहे जिस-प्रकार बनी हो, बुद्धिमानोंके लिये विचारणीय यह है कि इस अद्भुत जगत्‌रूपी शिल्पका शिल्पी कौन है? जिसप्रकार किसी प्रदर्शनीमें जानेपर वहाँके विचित्र शिल्प तथा कला-कौशलादिको देखकर उनके रचयिताके अस्तित्वकी स्फूर्ति दर्शकके चित्तमें स्वयमेव उत्पन्न होती है, उसी प्रकार इस अनिर्वचनीय जगत् शिल्पके कर्त्ताके रूपमें ईश्वरकी अनुभूति सबके चित्तमें स्पष्ट अथवा अस्पष्टरूपसे होती ही है। उपनिषदोंके अनुयायी ईश्वरको शुद्ध-बुद्ध-मुक्तस्वरूप मानते हैं। कपिलके अनुयायी आदि विद्वान् सिद्धको ईश्वर कहा करते हैं। पतञ्जलि मुनिके अनुयायी क्लेश, कर्म-विपाकादि सम्बन्धसे रहित पुरुषविशेषको ईश्वर मानते हैं। याज्ञिक लोग यज्ञ-पुरुषको ईश्वर कहते हैं। तार्किक लोग नित्यज्ञान आदि अष्ट गुणोंसे विशिष्ट चेतन विभु कर्त्ताको ही ईश्वर मानते हैं। मीमांसक लोग भी उपास्यरूपसे ईश्वरको मानते हैं। चार्वाक लोग भी ईश्वरको व्यवहारसिद्ध मानते हैं। अधिक क्या—

जलपाषाणमृत्काष्ठवास्याकुद्दालकादयः।
ईश्वराः सर्व एवैते पूजिताः फलदायिनः॥

अर्थात् 'जल, पत्थर, मिट्टी, काठ, कोहा, कुदाल आदि

यह सभी ईश्वर ही हैं, इनकी पूजा करनेसे ये अवश्य ही फल प्रदान करते हैं।'

इसप्रकार जब सबने किसी-न-किसी रूपमें ईश्वरको माना है तो फिर ऐसे सर्वानुभव-प्रसिद्ध ईश्वरमें सन्देह ही कैसे हो सकता है? और जब सन्देह ही नहीं तो उसके निरूपणकी क्या आवश्यकता है? तथापि विभिन्न वादोंके पारस्परिक विरोधके कारण लोगोंके मनमें जो यह संशय होता है कि 'ईश्वरको क्यों माना जाय, उसके न माननेसे क्या हानि है तथा ईश्वर है इसका प्रमाण क्या है?' इनके निवारणके लिये यत्किञ्चित् शास्त्रीय युक्तियोंकी सहायतासे यहाँ ईश्वर-सम्बन्धी विचार किया जाता है। यद्यपि ईश्वर श्रुति-स्मृति-अनुभव-प्रसिद्ध होनेके कारण सिद्ध ही है तथापि जबतक श्रुति-स्मृति-जन्य प्रमाण तर्कद्वारा उपपन्न नहीं किया जाता तबतक यथार्थतः वस्तु-विषयक प्रमा-ज्ञानकी उत्पत्ति नहीं होती। जिसप्रकार घट-पट आदि कार्यके कारण कुम्भकार और तन्तुवाय (जुलाहा) आदि हैं, यह बात सबको अनुभवसिद्ध है, फिर यदि कोई अज्ञ पुरुष सन्देह करे कि घटात्मक कार्य है तो रहे, पर उसका कारण कुम्भकारको क्यों मानें? इस संशयके निवारणके लिये यही युक्ति दी जा सकती है कि बिना किसी चेतन कर्त्ताके कम्बु-ग्रीवा आदि आकारविशिष्ट घटात्मक कार्यकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। क्योंकि यदि घटादि कर्तृजन्य नहीं होगा तो वह कार्यरूपमें नहीं आ सकता, क्योंकि जो कार्य होता है वह कार्याभिज्ञ कर्त्ताके द्वारा ही होता है। इस सार्वत्रिक व्याप्तिके अनुसार अन्यथा कार्य-कारण-भाव सम्भव नहीं है।

देव, गन्धर्व, यक्ष, रक्ष, पितृ, पिशाचादि विचित्र; स्वर्ग, मर्त्य, पाताल, चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्रादि विलक्षण; विविध प्राणियोंके उपभोगके योग्य स्थान और साधन आदि विशेषणोंसे युक्त जगत, जो परम अभिज्ञ, अत्यन्त कर्मकुशल शिल्पियोंसे भी रचा जाना असम्भव है, तथा जो सदा देश-काल-निमित्तके अनुसार एक महान् नियमका अनुवर्तन करते हुए प्रवृत्त और निवृत्त हो रहा है, अवश्य ही भोक्ता और कर्म तथा फलका विभाग जाननेवाले किसी पुरुषके प्रयत्नसे उत्पन्न हुआ है। लोकमें भी देखा जाता है कि गृह, प्रासाद तथा रथ आदिकी रचना इनका विभाग जाननेवाले किसी चेतन पुरुषके प्रयत्नपर निर्भर करती है। इसी प्रकार यह भी मानना ही पड़ेगा कि इस विचित्र जगत्की रचना भी किसी चेतन सर्वज्ञ पुरुषके द्वारा हुई है। इसी बातको प्रमाणकुशल नैयायिकोंने 'क्षित्य-ङ्कुरादिकं कर्तृजन्यं कार्यत्वात् घटवत्' इस अनुमानसे सिद्ध किया है। इसप्रकार जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलयकी व्यवस्था अन्यथासिद्ध न होनेके कारण जगत्-कर्ता ईश्वरको स्वीकार करना ही पड़ता है।

यहाँ यदि कोई नास्तिक शङ्का करे कि 'जब पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु इन चारों भूतोंके संघातरूप कारणसे ही जगत् उत्पन्न हो सकता है तो इनसे पृथक् ईश्वरको क्यों माना जाय?' इसका उत्तर यह है कि 'भूतवर्ग स्वयं अचेतन हैं, अचेतन पदार्थमें स्वयं प्रवृत्ति नहीं बन सकती और प्रवृत्तिके न होनेसे इनका पारस्परिक सम्मिलन भी सम्भव नहीं; यदि सम्मिलन (संघात) नहीं तो सृष्टिकी उत्पत्ति ही कैसे हो सकती है? यदि कोई कहे कि 'जड-वायु तो स्वतः प्रवृत्त होकर अन्तरिक्षमें तृणादिको धारण करता है, इसी प्रकार ये सब भूत भी स्वतःप्रवृत्त होकर जगतका हेतु बन जा सकते हैं।' परन्तु यह दृष्टान्त ठीक नहीं, क्योंकि यदि जड-वायु स्वतः प्रवृत्त होकर कार्य करता तो जडस्वरूप साधारण धर्म-विशिष्ट शकट आदिमें भी स्वतः प्रवृत्ति होनी चाहिये थी परन्तु ऐसा नहीं देखा जाता। यह सभी जानते हैं कि शकटमें गति चेतनद्वारा ही होती है। इसलिये यह मानना पड़ेगा कि जड-भूतोंका पारस्परिक मिलन भी किसी चेतन पुरुषके ही अधीन है। श्रुति भी कहती है—

'योऽप्सु तिष्ठन् योऽपो अन्तरो यमयति।'

(बृहदारण्यक)

'भीषाऽस्माद् वातः पवते।'

'तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति।'

'भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः।' इत्यादि।

भावार्थ यह है कि सर्वनियन्ता ईश्वर सबके अन्तर्गत अन्तर्यामीरूपसे स्थित होकर सबको प्रेरणा कर रहे हैं।

यदि कोई कहे कि यह जो विचित्र उपभोगों तथा प्राणियोंके विविध कर्मरूप साधनकी विलक्षणतासे पूर्ण जगत् है वह कर्मके द्वारा ही बना है, क्योंकि ईश्वरमें विषमता और निर्घृणता आदि दोषोंको दूर करनेके लिये कर्मनिष्ठ अचिन्त्य प्रभावको सर्व वादियोंने जगत्की

विचित्रताका कारण अङ्गीकार किया है, अतएव सर्ववादि-सम्मत कर्मको अपूर्व जगत्का कारण माननेसे यदि काम चलता है तो एक और नित्य सर्वज्ञ ईश्वरको जगत्का कर्ता मानना व्यर्थ है।

परन्तु यहाँपर विचारणीय यह है कि कर्म जड है या चेतन ? कर्मको स्वरूपसे अवश्य ही जड कहना होगा और वह जड-कर्म स्वतन्त्र होकर किसी कार्यका कारण नहीं बन सकता। जिसप्रकार दण्ड, चक्र आदि सामग्रियोंके एकत्रित रहनेपर भी उनको प्रेरित करनेवाला कुम्भकार-रूपी कर्ता यदि न हो तो घटरूप कार्य नहीं बन सकता, उसी प्रकार कर्म आदि जड-कारणोंके वर्तमान रहनेपर भी बिना कर्ता ईश्वरके इस विचित्रतासे पूर्ण जगत्की उत्पत्ति नहीं हो सकती। अधिक क्या, एक रज-कण भी अन्तर्यामी ईश्वरके संकेत बिना अपने स्थानसे हिल नहीं सकता। फिर इस विशाल ब्रह्माण्डके उद्भव और प्रलयकी तो बात ही क्या है ?

क्योंकि जड-कर्म कर्त्ताके अधीन होनेसे उसके प्रयत्नसे उत्पन्न होता है, तथा उस प्रयत्नके शान्त होनेके साथ ही शान्त हो जाता है, अतः कर्त्ताके प्रयत्नके उपरम होनेपर उपरत होनेवाला कर्म कालान्तर अथवा देशान्तरमें चेतन कर्त्ताके सिवा कैसे फलको उत्पन्न कर सकता है ? इसीलिये फलदाता चेतन पुरुषको मानना ही पड़ेगा और वही चेतन ईश्वर है।

पुनः यदि कोई शङ्का करे कि, 'कर्म यदि स्वतः फल-दाता न होनेसे जगत्की उत्पत्तिका कारण नहीं बन सकता तो कर्मकर्त्ता जीवको ही फलदाता क्यों न मान लिया जाय ? फिर जगत्-उत्पत्तिके लिये कारणभूत एक पृथक् ईश्वरके माननेकी आवश्यकता ही नहीं होगी।' यह शङ्का भी बिल्कुल ही युक्तिहीन है, क्योंकि अल्पज्ञ और अल्प शक्तिमान् होनेके कारण जीव सब काल, सब देश, सब निमित्तों तथा तदनुरूप फलों एवं उन फलोंके यथोचित विभागसे अभिज्ञ नहीं हो सकता, फिर वह फलदाता तथा जगन्निर्माता कैसे हो सकता है ? और यदि जीव ही स्वतन्त्ररूपसे कर्मनियन्ता, फलदाता और सर्वदेशकालादि-का ज्ञाता होता तो उसे कभी अनिष्ट फलकी प्राप्ति होती ही नहीं। भला संसारमें ऐसा कौन मूर्ख है जो स्वेच्छासे स्वयं दुःख भोग करना चाहता हो, बल्कि—

> जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्ति-
> र्जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः।
> केनापि देवेन हृदि स्थितेन
> यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि॥

तथा—

'एष ह्येव साधु कर्म कारयति' (श्रुति)

—इत्यादि वाक्योंसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि जीव (कर्म-फल-भोगमें) कदापि स्वतन्त्र नहीं है। इसलिये वह जगत्-कर्त्ता, फलदाता नहीं हो सकता। अतः कर्म और उसके फलोंका विभाग-कर्त्ता तथा सबका नियन्ता सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् स्वतन्त्र ईश्वरको मानना ही होगा।

यदि कोई कहे कि 'निर्निमित्तक कर्म ही फल प्रदान करनेमें प्रवृत्त होता है, यदि ऐसा मान लें तो अनिष्ट-फलप्राप्तिरूप दोष भी नहीं आता है और ईश्वरको भी प्रेरकरूपमें निमित्त माननेकी आवश्यकता नहीं पड़ती है।' यह लाघव प्रदर्शित करनेवाला सिद्धान्त केवल अविचारसे ही सुन्दर दीख पड़ता है, क्योंकि इस संसारमें ऐसी कोई भी वस्तु नहीं जिसे निर्निमित्तक (बिना निमित्तके बनी हुई) कहा जाय। छोटी-से-छोटी वस्तुका विकार भी बिना निमित्तके नहीं हो सकता। अतएव लोकविरुद्ध तथा प्रमाणान्तरसे सिद्ध न होनेसे कर्म बिना किसी निमित्तके विकृत होकर फलरूपमें परिणत हुआ किसीका भोग्य नहीं बन सकता।

निरीश्वरवादी बौद्ध कहते हैं कि, 'जैसे अयस्कान्तमणि कदाचित् चेतनके द्वारा प्रेरित होनेपर कालान्तरमें भी लोहेका आकर्षक होती है, वैसे ही क्षणिक विज्ञानरूप आत्माका किया हुआ कर्म भी कालान्तरमें फलका प्रेरक बन सकता है। ईश्वर कोई वस्तु नहीं है।' परन्तु यह मत भ्रान्तिमूलक है, क्योंकि कर्म सदा कर्त्ताके साथ रहता है और क्षणिक विज्ञानसे कालान्तरमें कर्त्ताका अभाव हो जाता है जिससे न तो कर्म ही रहता है और न उसका फल भोगनेवाला। यदि कोई कहे कि उस कर्मफलका भोक्ता दूसरे क्षणमें उत्पन्न हुआ दूसरा विज्ञानात्मा हो जाता है, तब तो अत्यन्त ही अव्यवस्था-दोषकी प्राप्ति हो जायगी। कर्म करेगा कोई एक और फल भोगेगा कोई दूसरा। इसप्रकार 'अकृताभ्यागमकृतविप्रणाशप्रसंग' रूप महान् दोष उत्पन्न हो जायगा। कर्म क्षणिक होनेके कारण

बिना फल प्रदान किये ही नष्ट हो जायगा और यही 'कृतविप्रणाश' दोष है; तथा बिना ही किया हुआ कर्म फल देनेमें प्रवृत्त होगा जो 'अकृताभ्यागम' दोष है। ऐसी अव्यवस्था हो जानेसे फिर संसारमें कौन पुरुष फलकी इच्छासे कर्ममें प्रवृत्त हो सकता है? अतः कालान्तरमें फल आदिके व्यवस्थापकके रूपमें ईश्वरको अवश्य ही मानना चाहिये।

जरन्मीमांसक कहते हैं कि, 'फल आदिके व्यवस्थापक जब कर्म मौजूद ही हैं तो प्रमाणहीन ईश्वरके माननेकी क्या आवश्यकता है? वेद भी तो 'यजेत स्वर्गकामः' इत्यादि वाक्योंसे स्वर्ग-फलको उद्देश्य करके यागादिका विधान करते हैं, इससे स्पष्ट है कि यज्ञादि कर्म ही स्वर्गादि फलके उत्पादक हैं। फिर वेदने भी तो कहीं ईश्वरका प्रतिपादन नहीं किया है। यदि कोई कहे कि क्षणिक यागादि कर्म कालान्तरमें होनेवाले स्वर्गादि फलके उत्पादक कैसे हो सकते हैं, तो यह ठीक नहीं; क्योंकि यदि यागादि कर्मसे स्वर्गकी प्राप्ति न हो तो वेदका वचन व्यर्थ हो जायगा और इससे वेद अप्रामाणिक हो जायँगे। किन्तु वेद अपौरुषेय निरपेक्ष स्वतःप्रमाणस्वरूप हैं अतः यागादि कर्म नाशवान् होनेपर भी स्वर्गादिका कारण बन सकता है।' इसपर यदि कोई आक्षेप करे कि 'कारण तो वह होता है जो कार्यके अव्यवहित नियत पूर्ववर्ती हो। स्वर्गादि फलरूप कार्यके उत्पन्न होनेके अव्यवहित पूर्व-क्षणमें तो यागादिरूप साधन कभी विद्यमान नहीं रहते फिर वह यागादि कर्म स्वर्गादिके कारण कैसे हो सकते हैं?' इसका मीमांसक उत्तर देते हैं कि 'क्षणिक ओषधि-सेवनसे उत्पन्न हुआ स्थायी संस्कार जिसप्रकार कालान्तर-गत आरोग्यका कारण होता है, उसी प्रकार यागादि कर्म नाशवान् होनेपर भी तज्जन्य अवान्तर स्थायी अदृष्टद्वारा स्वर्गादि फलको प्रदान करेगा। भाव यह है कि यागादि कर्मसे एक स्थायी अदृष्ट उत्पन्न होता है जो यागादिके नष्ट हो जानेपर भी नष्ट नहीं होता और वही कालान्तरमें यागादि अनुष्ठान करनेवालोंको स्वर्गादि फल प्रदान करता है। अतः ईश्वर फलदाताके रूपमें सिद्ध नहीं होता है। ईश्वरके सम्बन्धमें जो वेदवाक्य मिलते हैं वे अर्थवाद-रूप होनेसे इसमें प्रमाण नहीं हो सकते, अतः उनसे ईश्वरकी सिद्धि नहीं होती।'

मीमांसकोंकी यह कल्पना भी युक्तिविरुद्ध है। इसके अनुसार ही अदृष्टकी कल्पना हुआ करती है। दृष्टविरुद्ध कल्पना कभी आदरणीय नहीं हो सकती। लोकमें देखा जाता है कि जो-जो कर्म कालान्तरमें फल देनेवाले होते हैं उनके वे फल अवश्य ही चेतनप्रयुक्त होते हैं। कर्म दो प्रकारके होते हैं—एक तो दृष्ट फल देनेवाला और दूसरा अदृष्ट फल देनेवाला। इनमें पहला दृष्ट फल देनेवाला फिर दो प्रकारका होता है, एक तो तत्काल फल देनेवाला और दूसरा भविष्यत्‌में फल देनेवाला। गमन, भोजनादि कर्म प्राप्ति-तृप्ति आदि फल तत्काल ही प्रदान करते हैं; दूसरे कृषि, सेवा आदि कर्म व्रीहि, द्रव्य आदि फल भविष्यमें प्रदान करते हैं। तत्काल फल प्रदान करनेवाले कर्म फल-दानके बाद नष्ट हो जाते हैं। अर्थात् वे फलापवर्गी होते हैं और कालान्तरमें फल देनेवाले कर्म फल देनेसे पहले ही नष्ट हो जाते हैं अर्थात् वे उत्पन्न-प्रध्वंसी होते हैं। यह उत्पन्न-प्रध्वंसी कर्म चेतन कर्ताके बिना कालान्तरमें फलदायक नहीं हो सकता। लोकमें देखा जाता है कि राजा, सेव्यबुद्धिसे किये हुए सेवारूप कर्मके नष्ट होनेपर भी कालान्तरमें सेवानुरूप फल सेवकको प्रदान करता है। सेवा-कर्म स्वतः नष्ट होकर कालान्तरमें कदापि स्वतन्त्र फलदाता नहीं बन सकता और न सेवाजन्य अदृष्ट ही स्वतन्त्र फल दे सकता है। इसी प्रकार कृषि आदि कर्मोंके द्वारा उत्पन्न धान्य आदि फलको कालान्तरमें पकनेपर कृषकके घरपर न तो कृषकके छोड़े हुए हल आदि यन्त्र, न कृषि आदि कर्म और न तज्जन्य संस्कार ही पहुँचाते हैं, बल्कि किसी चेतनपुरुषके द्वारा ही उस धान्यरूप फलकी प्राप्ति कृषकको होती है। इस लौकिक दृष्टान्तके अनुसार उत्पन्न-प्रध्वंसी यागादि कर्म भी चेतन ईश्वरके बिना कालान्तरमें फलके पहुँचानेवाले नहीं हो सकते। अतः फलप्रदाताके रूपमें सर्वज्ञ नित्य चेतन ईश्वरको माने बिना काम नहीं चल सकता।

मीमांसक यह भी शंका कर सकते हैं कि 'लौकिक कर्ममें यह नियम लागू होते हैं, तो वैदिक कर्मोंको इनके अधीन क्यों किया जाय?' यह शंका यहाँ ठीक नहीं, क्योंकि पदार्थ अपने स्वभावको कदापि नहीं त्याग सकता। जिसप्रकार किसी भी देश, कालमें अग्नि अपनी उष्णताको नहीं त्याग सकती, उसी प्रकार कर्म भी चाहे वह लौकिक हों या वैदिक, कर्मत्वधर्म सामान्य होनेके कारण अपने धर्म (अर्थात् कर्ताकी अपेक्षा फल-प्रदान)

को कभी नहीं त्याग सकते। अब रह गया कि 'याग अदृष्टके द्वारा कर्म-फलको प्रदान करेगा,' तो यह भी नहीं हो सकता। क्योंकि अदृष्ट व्यापार है और व्यापार कारणके आश्रित होता है। जैसे चक्रका भ्रम्यादि व्यापार दण्डके आश्रित और दण्डजन्य होता है। अब अदृष्ट व्यापारवान् कर्म यागके आश्रित और यागसे उत्पन्न होता है, वह याग आदि कर्मके नाशसे आश्रयहीन होकर कहाँ ठहर सकता है? और व्यापारवान्‌के नाशके साथ व्यापार-का नाश अवश्यम्भावी होनेके कारण यागादि कर्मोंके नष्ट होनेपर अदृष्ट स्थायी नहीं हो सकता, फिर वह स्वर्ग-का उत्पादक कैसे हो सकता है? अतएव अदृष्टके फलोत्पादक न होनेपर ईश्वरको कर्म-फल-दाता मानना ही पड़ेगा। अतएव सर्वलोकसाक्षी कर्म, कर्मफल और भोक्ता-को जाननेवाला क्लेशकर्मविपाकाशयसे रहित सर्वज्ञ ईश्वर सिद्ध होता है जो असंग और निर्लेप रहकर जीव-जगत्‌का एकमात्र धाता, कर्ता और नियन्ता है। भगवान् स्वयं श्रीमुखसे कहते हैं—

> ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
> भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥

यहाँ यदि कोई शंका करे कि, 'निर्लेप सर्वान्तर्यामी ईश्वर ही सबका प्रेरक और नियामक है, तो निग्रहानुग्रह-का कर्ता होनेसे वह राग-द्वेषादिसे युक्त हो जायगा और लोक अथवा वेदमें इसके प्रमाण भी मिलते हैं। क्योंकि लोकमें कुछ मनुष्य तो धन-दौलतके अधिकारी बनकर भाँति-भाँतिके मनोरम पदार्थोंका भोग करते हैं और दूसरे निरन्तर दुःख भोगते हुए हाय-हाय करते दिन व्यतीत करते हैं। वेदमें लिखा है—'स एष साधु कर्म कारयति।' तथा स्वयं भगवान् कहते हैं कि—

> 'तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात्।'
> 'परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।'

—इसप्रकार ज्ञात होता है कि भगवान् किसीको तो अपना प्यारा मानकर सुख-भोग तथा मोक्ष-प्रदान कर अनुग्रह करते हैं और किसीको शत्रु मानकर घोर नरकमें डाल निग्रह करते हैं। इसप्रकार भगवान्‌में पक्षपातादि दोष आ जाते हैं; फिर अपने समान ही पक्षपातादि दोषसे युक्त भगवान्‌को माननेसे क्या लाभ?

ठीक है, परन्तु निग्रहानुग्रहके कर्ता होनेसे ही ईश्वरमें पक्षपात तथा रागादि दोष नहीं आ सकते। लोकमें तो इसके बहुतेरे दृष्टान्त मिलते हैं—माता-पिता अपने सन्तानोंके प्रति निग्रहानुग्रहकर्ता होनेसे न तो पक्षपाती कहे जा सकते हैं और न रागादिवान् ही कहे जा सकते हैं; क्योंकि वे निग्रहानुग्रह जो कुछ करते हैं, सन्तानके सर्वथा कल्याणके लिये ही करते हैं। इसी प्रकार कृपालु परमपिता परमेश्वर भी निग्रहानुग्रहद्वारा भूतोंका कल्याण ही करते हैं।

इसपर यदि कोई शङ्का करे कि 'अज्ञ माता-पितामें यह दृष्टान्त घट सकता है, परन्तु सर्वान्तर्यामी ईश्वरमें यह कैसे घटेगा? अन्तर्यामी होनेके कारण समरस होनेसे ईश्वरको सब भूतोंकी एकाकार प्रवृत्तिका कारण होना चाहिये; फिर जब वह आप्तकाम ही है तो 'आप्तकामस्य का स्पृहा' इस श्रौत-न्यायके अनुसार ईश्वरमें सुख-दुःख-का दातृत्व नहीं बन सकता।' ये शंकाएँ भी निराधार हैं, क्योंकि ईश्वरमें उसप्रकारका प्रेरकत्व नहीं है। शास्त्रमें अनादि कर्मोंकी वासनासे संश्लिष्ट अन्तःकरणसे उपहित चैतन्यके सान्निध्यको ही अन्तर्यामी ईश्वरका प्रेरकत्व कहा गया है। जिसप्रकार चुम्बक केवल सान्निध्यसे ही लोहेका प्रेरक होता है, इसी प्रकार प्रेरक होनेके कारण निर्लेप ईश्वरमें दोष नहीं आ सकता। अनादि कर्मवासनाके अनुरूप विज्ञानात्माका परिणाम ही ईश्वरकृत जीवकी प्रवृत्ति है। उन वासनाओंके अनुसार जीव जैसे-जैसे कर्म करता है, वैसे ही ईश्वर उसे फल देता है। जिसप्रकार राजा दुष्टको दण्ड देने तथा शिष्टको पालन करनेसे अन्यायी नहीं कहलाता उसी प्रकार ईश्वर कर्मानुसार सुख-दुःखदाता होनेपर भी दोषका भागी नहीं हो सकता। इसमें श्रुति-स्मृति आदिके अनेकों प्रमाण हैं।

'एष ह्येव साधु कर्म कारयति, एष उ एवाऽसाधु कर्म कारयति, 'पुण्यं वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन' 'स वा एष महान् अज आत्मान्नादो वसुदानः'–इत्यादि श्रुतिः।

> 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।'
> 'नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः।'
> 'अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः।'

—इत्यादि स्मृतिः

'लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्' 'वैषम्यनैर्घृण्ये न सापेक्षत्वात्तथा हि दर्शयति।' 'फलमत उपपत्तेः।' 'श्रुतत्वाच्च।' 'पूर्वं तु बादरायणो हेतुव्यपदेशात्।' —इत्यादि ब्रह्मसूत्र

पुनः यह शङ्का होती है कि 'अपने उपभोगके साधनों-के नियन्ता चेतन जीवके होते हुए भी जीवातिरिक्त किसी ईश्वरको नियन्ता माननेसे, उस ईश्वरके लिये दूसरेको नियन्ता मानना होगा और उस दूसरेके लिये तीसरेको मानना होगा; इसप्रकार अनवस्था-दोषकी आपत्ति होगी, अतः अनवस्था-दोषके परिहारके लिये जीवातिरिक्त नियामक ईश्वरको मानना ठीक नहीं।' यह शङ्का भी युक्तियुक्त नहीं। क्योंकि सबका प्रत्यक्भूत ईश्वर सबका आत्मा होनेके कारण जीवका भी आत्मा है। कल्पित औपाधिक भेद रहनेपर भी ईश्वर जीवसे तत्त्वतः भिन्न नहीं है। अतः अनवस्थादि दोषका लेश भी ईश्वर-सिद्धिमें बाधक नहीं हो सकता। भगवती श्रुति भी ईश्वर और जीवकी अभिन्नता-का प्रतिपादन करती है—

'स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो।' 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्।' 'अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य व्याकरवाणि।'

'कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः।' —इत्यादि

सांसारिक जीवके आत्मभूत होनेसे ईश्वर भी सांसारिक हो जायगा, ऐसी शङ्का भी ठीक नहीं होती; क्योंकि ईश्वर सब धर्माधर्मसे असंस्पृष्ट होनेके कारण निर्लेप और निरवद्य है।—असंगो ह्ययं पुरुषः। इसप्रकार ईश्वर केवल युक्तियोंसे ही सिद्ध है, ऐसी बात नहीं। बल्कि वह शत सहस्र श्रुति-स्मृति आदि प्रमाणोंसे भी प्रमाणित है—

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षु-
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः॥
(कठ०)

'विजरो विमृत्युः' 'जरामृत्युमत्येति'— (छान्दो०)
'सत्यकामः सत्यसंकल्पः एष सर्वेश्वरः पुण्यं कर्म कारयति।' (छान्दो०)
'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' (मुण्डक, श्वेता०)
'एतस्य वाऽक्षरस्य प्रशासने गार्गि' (बृहदारण्यक०)
'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते'— (तैत्तिरीय०)
'सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथा पूर्वमकल्पयत्' (ऋग्वेद)
'विश्वतश्चक्षुरुत ··· द्यावाभूमी जनयन्देव एकः।' (यजुर्वेद)
'विश्वस्य कर्ता भुवनस्य गोप्ता।' 'अपाणिपादो जवनो ग्रहीता' (श्वेता०)
'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' (मुण्डक०)
'एष सर्वेश्वर एष सर्वज्ञ एषोऽन्तर्यामी' (माण्डूक्य०)
'मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्।' (श्वेता०)
'स ऐक्षत लोकान्नु सृजा इति स इमाँल्लोकानसृजत' (ऐतरेय०)
'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेयेति' (तैत्तिरीय०)
'तदैक्षत बहु स्यामिति' (छान्दो०)
'तथाऽक्षराद्विविधाः सौम्य भावाः' (मुण्डक०)
'तन्नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियत' (बृहदारण्यक०)
'समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।'
'यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यात्।' 'प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय।'
'मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्।'
'अहमादिर्हि भूतानां मध्यमन्तस्तथैव च।'
'अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा।' (गीता)
'जन्माद्यस्य यतः।' 'शास्त्रयोनित्वात्।'
'ईक्षतेर्नाशब्दम्।' 'स्वाप्ययात्।'
'नेतरोऽनुपपत्तेः।' 'अन्तस्तद्धर्मोपदेशात्।' (ब्रह्मसूत्र०)

एक एव हि भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थितः।
एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवत्॥
(महाभारत मोक्षपर्व)

अतश्च संक्षेपमिमं शृणुध्वं नारायणः सर्वमिदं पुराणः।
स सर्गकाले च करोति सर्वं संहारकाले च तदत्ति भूयः॥
(पुराण)

'जन्माद्यस्य यतोऽन्वयात्' (श्रीमद्भागवत)

इसपर यदि शङ्का की जाय कि उपर्युक्त वाक्य प्रमाण नहीं माने जा सकते, क्योंकि यह केवल अर्थवादमात्र हैं; तो यह कथन युक्ति-संगत नहीं हो सकता। क्योंकि अर्थवाद-वाक्य उसे ही कहते हैं जो स्वार्थमें प्रमाणशून्य होकर विधि-निषेधसे परे अर्थात् अङ्गमात्र हैं। परन्तु उपर्युक्त प्रमाणवाक्य किसी सन्निहित विधि या निषेधके शेषभूत नहीं हैं, अतः यह अर्थवाद-वाक्य नहीं कहे जा सकते। इन वाक्योंके समन्वयसे जिस अनन्यबोधक ईश्वर-सम्बन्धी ज्ञानकी उत्पत्ति होती है उसका बाध देखनेमें नहीं आता। इसलिये उपर्युक्त श्रुति आदिके वचन स्वार्थमें ही प्रमाण-भूत हैं, अर्थवाद नहीं हैं।

दूसरा एक नियम यह है कि जिस शब्दसे अबाध्य प्रमा उत्पन्न होती है वह शब्द भी स्वार्थमें प्रमाणभूत होते हैं; अतः समस्त ईश्वर-सम्बन्धी वाक्य अबाध्य ज्ञानजनक होनेसे स्वार्थमें प्रमाणभूत हैं, अर्थवाद कदापि नहीं हैं।

